है। सदा आकाश चौखटा दिखायी पड़ा है। जब भी अपनी खिड़की से देखा तभी चौखटे में कसा हुआ दिखायी पड़ा। लेकिन यह ख्याल आपको आना मुश्किल होगा कि आकाश पर कोई चौखटा नहीं है। **चौखटा आपकी खिड़की पर है।** आकाश के ऊपर कोई फ्रेम नहीं है। फ्रेम आपका दिया हुआ है। आकाश तो बिलकुल निराकार है। लेकिन नहीं, मकान के बाहर भी जाकर आकाश निराकार कहाँ दिखायी पड़ता है। चौखटा जरा बड़ा हो जाता है, बस—पूरी पृथ्वी का हो जाता है। आकाश निराकार फिर भी नहीं दिखायी पड़ता। चौखटा बड़ा हो जाता है, पृथ्वी का हो जाता है, इसलिए आकाश चारों तरफ पृथ्वी को घेरे हुए गोल दिखायी पड़ता है—गुम्बज की भाँति। मन्दिरों के गुम्बज उसी आधार पर बनाये गये हैं। अब भी आप खिड़की के भीतर ही खड़े हैं। खिड़की बड़ी हो गयी, पृथ्वी की हो गयी, इससे कोई फर्क नहीं पड़ता। जायें, बढ़ें आगे, आकाश कहीं पृथ्वी को छूता नहीं। घूमें पृथ्वी के चारों ओर, आकाश कहीं पृथ्वी को छूता नहीं। कहीं कोई गोल चौखटा नहीं है। कोई क्षितिज, कोई हॉरीजन नहीं है। क्षितिज बिलकुल वैसा ही झूठ है, जैसे कि आपकी खिड़की का चौखटा आकाश का चौखटा नहीं है और झूठ है। छोड़ें पृथ्वी को भी। अन्तरिक्ष यान में ऊपर उठ जायें। तब भी आप जो देखेंगे, वह भी एक स्थिति से दर्शन होगा—फ्राम ए स्टेज। एक जगह से देखेंगे आप। और वह जगह ही उसकी सीमा बन जायेगी। वह जगह कितनी ही बड़ी हो, उसकी सीमा बन जायेगी।

फिर कहाँ जायें, जहाँ से निराकार का दर्शन हो, पूर्ण का दर्शन हो ?

उपनिषद् के ऋषि कहते हैं, वैसी एक ही जगह है—**अपने भीतर, जहाँ कोई खिड़की नहीं है।** जहाँ कोई चौखटा नहीं है। छोड़ें सभी इन्द्रियों को, क्योंकि जहाँ इन्द्रियाँ रहेंगी, वहाँ चौखटा रहेगा। इन्द्रियाँ ही चौखटा निर्मित करती हैं। **इन्द्रियाँ खिड़कियाँ हैं।** इन खिड़कियों से हम देखेंगे कहीं भी, आकार निर्मित होगा। लेकिन आँख बन्द कर लो। भीतर चले जाओ। आँख को छोड़ो, रहित हो जाओ आँख से। कान को छोड़ो, रहित हो जाओ कान से। छोड़ो हाथ-पैर, रहित हो जाओ शरीर से। भीतर चले जाओ, वहाँ सब निराकार है। वहाँ पूर्ण का अनुभव होगा।

यह ऋषि ने जो पूर्ण की बात कही है, भीतर के पूर्ण को जान कर ही पता चलता है कि वही है। और जिसे भीतर का पूर्ण पता चल गया, वह कहीं भी चला जाय, कैसी ही खिड़कियों के भीतर चला जाय, उसे पूर्ण का ही दर्शन होगा। जिसने बाहर निकल कर आकाश एक दफा देख लिया, वह फिर कैसी भी छोटी खिड़की के पीछे खड़ा हो जाय, वह भलीभाँति जानेगा कि जो आकाश चौखटे

में दिखायी पड़ रहा है, वह चौखटा मेरी खिड़की का है, आकाश का नहीं। एक वार जिसने भीतर के पूर्ण को देख लिया, उसे सव जगह पूर्ण दिखायी पड़ने लगता है। कितने ही चौखटों में हो घिरा, कितने ही कारागृहों में वन्द। वह जानता है, कारागृह ऊपर से वैठे हुए हैं, भीतर से निराकार मौजूद है। इसलिए ऋषि पूर्ण से वात शुरू करता है और पूर्ण पर ही समाप्त करता है। लेकिन हम तो अपूर्ण में ही जीते हैं, अपूर्ण में ही शुरू करते, अपूर्ण में ही समाप्त करते हैं। हमारा इस सूत्र से ताल-मेल कहाँ वैठे। हम तो पीठ करके खड़े हैं, **छत्तीस के आँकड़े की तरह**। उपनिषद् के ऋषि खड़े हैं, उनसे हम पीठ लगाये खड़े हैं। उनके शब्द हमें सुनायी पड़ जाते हैं। उनके शब्द हम कण्ठस्थ कर लेते हैं। रोज सुवह उठ कर सूत्र पढ़ लेते हैं। मगर पीठ ऋषि से लगी रहे, तो जो अर्थ हम निकालते हैं, वह व्यर्थ हो जाते हैं।

अन्तिम वात आपसे यह कहना चाहता हूँ कि यह पूर्ण की वात ठीक ही कही है। यही है सच, यही है सत्य। **पूर्ण ही है सव ओर। सभी कुछ पूर्ण है।** अपूर्ण के होने का उपाय नहीं है। अपूर्ण होगा कैसे, अपूर्ण करेगा कौन? वही है अकेला, कोई दूसरा नहीं है, जो अपूर्ण कर सके। वही है अकेला, सीमित करेगा कौन? सीमा तो सदा दूसरे से वनती है। आपके घर की सीमा आप सोचते हैं कि आपके घर से वनती है, तो समझ लेना, गलत सोचते हैं। आपके घर की सीमा आपके पड़ोसी के घर से वनती है। अकेले आपके घर से नहीं वनती। सीमा सदा दूसरे से वनती है। और **परमात्मा है सदा अकेला। अस्तित्व है सदा एक। जीवन की धारा है एक।** दूसरा कोई भी नहीं है, सीमा वनायेगा कौन? कौन करेगा अपूर्ण? नहीं, असीम है अस्तित्व, पूर्ण है अस्तित्व—एब्सलूट, निरपेक्ष। लेकिन उसे हम जान पायेंगे तभी, जब भीतर इस पूर्ण की झलक मिल जाय। **एक बूँद को भी जिसने अपने भीतर जान लिया हो, वह अनन्त-अनन्त सागरों के रहस्य को पा जाता है।** पूर्ण से निकलता है पूर्ण। पूर्ण में ही लीन हो जाता है। वीच में आता है अपूर्ण, हमारी बुद्धि के चौखटों, इन्द्रियों के चौखटों से निर्मित होकर। छोड़ें इन चौखटों को। हटें थोड़ा उनके पार। पीछे सरकें, ट्रांसिट करें, अतिक्रमण करें, और पूर्ण में प्रतिष्ठा हो जाती है। और जिसकी है पूर्ण में प्रतिष्ठा, वही समझ पायेगा अभिप्राय ईशावास्य का।

अव हम अन्त में भीतर की यात्रा पर निकलें। दो मिनट रुक जायें। दो-तीन वातें, अन्तिम दिन हैं, इसलिए ध्यान के लिए आपसे कह दूँ। एक तो छह दिन के प्रयोग ने उस जगह आपको ला दिया है कि आज मैं इस प्रयोग में एक छोटी-सी वात और जोड़ने को कहता हूँ। उसके जोड़ते ही वहुत विस्फोट होगा। उसके

लिए तैयार रहें। वह छोटी-सी बात यह है——आप जब मेरी तरफ देखेंगे, तो अपलक तो देखना ही है, पलक नहीं झँपनी है, साथ ही हू-हू की आवाज फुंकार की तरह करेंगे। यह हुंकार आपके भीतर सोयी हुई कुण्डलिनी पर गहरी चोट करेगी। सूफियों ने 'अल्ला हू' का बड़ा गहरा प्रयोग किया है। अल्लाहू से शुरू करेंगे वह, फिर धीरे-धीरे अल्ला छूट जायगा और हू हू हू रह जायगा। जोर से हू कहें, ख्याल करें, जैसे ही आप हू कहेंगे, वैसे ही आपकी नाभि सिकुड़ जायेगी। नाभि के नीचे जोर से चोट करें——हू। पूरी नाभि सिकोड़ कर इसकी चोट करें। वहीं कुण्डलिनी का वास है। उस पर जोर से धक्का पड़ेगा। अब हम इस हालत में हैं कि करीब-करीब नब्बे प्रतिशत मित्र, जो हू की चोट करेंगे, उनके भीतर से ऊर्जा तेजी से लपट की तरह ऊपर की ओर उठेगी। जब लपट की तरह ऊपर की ओर उठेगी ज्योति, तब मैं आपको हाथ से इशारा करूँगा। मेरे इशारे के साथ बिलकुल पागल हो जाना। जब मैं नीचे से ऊपर की तरफ हाथ ले जाऊँ, तब अपने भीतर अनुभव करना कि ऊर्जा उठती है। आग की लपट की तरह वह ऊपर जा रही है। लगे कि सारे प्राण ऊपर उठ रहे हैं, ऊर्ध्वगमन हो रहा है, तब जोर से चिल्लाना हू——नाचना, कूदना और पूरी शक्ति लगाना।



# भगवान्श्री की अन्य महत्त्वपूर्ण कृतियाँ

(१) जिन खोजा तिन पाइयाँ
(कुण्डलिनी-योग पर १० प्रवचन एवं ध्यान के प्रयोग) ५० चित्रों सहित
मूल्य २० रुपये, पृष्ठ ६००

(२) महावीर : मेरी दृष्टि में
(महावीर की जीवनी, साधना एवं शिक्षा पर प्रवचन)
मूल्य ३० रुपये, पृष्ठ ७६०

(३) प्रेम है द्वार प्रभु का
(१३ प्रवचनों का संकलन)
मूल्य ८ रुपये, पृष्ठ २५०

(४) मैं कहता आँखन देखी
(व्यक्तिगत जीवनी, पूर्व जन्म, साधना एवं उपलब्धियों पर ४ प्रवचन)
मूल्य ६ रुपये, पृष्ठ १३६

(५) गहरे पानी पैठ
(मंदिर, तीर्थ, तिलक, टीका और मूर्ति-पूजा के वैज्ञानिक व गूढ़ रहस्यों का उद्‌घाटन)
मूल्य ५ रुपये, पृष्ठ १३०

(६) मैं मृत्यु सिखाता हूँ
(ध्यान, मृत्यु और समाधि के गूढ़तम रहस्यों पर १५ प्रवचन)
पृष्ठ लगभग ५०० ( प्रेस में )